# झलकियाँ

मीठी • सरस • मार्मिक

निरंजननाथ आचार्य



# झलकियाँ

आप बीती और पर बीती घटनाओं
की सरस तथा चुटीली
अनुभूतियाँ

लेखक
निरंजननाथ आचार्य

प्रकाशक
हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर प्राइवेट लिमिटेड, बम्बई-४
शाखा २१, दरियागंज, दिल्ली—६

● लेखक

**जीवन** जन्म, सन् १९११ ग्राम मोही (राजस्थान) अनोखी सूझ बूझ और प्रतिभा के धनी सफल राजनीतिज्ञ, पर साथ ही स्पन्दनशील हृदय पारदर्शक दृष्टि और क्रियात्मक दृष्टिकोण दिल और दिमाग में एक तूफान इस देश और देशवासियों के लिए एक पीड़ा और अटूट प्रेम वज्र से कठोर पर कुसुम से भी कोमल।

**गति विधि** सन् १९३८ में वकालत में प्रवेश सन् १९५० में उदयपुर बार एसोसिएशन के अध्यक्ष सन् १९४४ से १९५३ तक मेवाड़ राज्य रेल्वे मजदूर संघ के अध्यक्ष सन् १९५४ से सन् १९५७ तक उदयपुर नगर निगम के अध्यक्ष सन् १९५७ में राजस्थान विधान सभा के उपाध्यक्ष सन् १९६२ में उपशिक्षा एवं गृहमन्त्रालय का पद सन् १९६६ में राज्य मन्त्रिमण्डल में विधि एवं न्याय मन्त्री सन् १९६६ के ही सितम्बर माह में गृहमन्त्रालय चतुर्थ चुनाव में मावली (राजस्थान) क्षेत्र से राज्य विधान-सभा के लिए चुन कर आये। सम्प्रति, राजस्थान विधान सभा, जयपुर के अध्यक्ष।

**सर्जना** 'आस्ट्रेलिया के अंचल में,' 'विस्मृति के स्वर,' 'बिखरे पात' 'बिजलियों ने कहा' कुछ प्रसिद्ध रचनायें।

श्री निरंजननाथ आचार्य जी की संस्मरणात्मक कृति 'झलकियाँ' की कुछ मनोरम छवियों को बहुत ही रुचि लेकर मैंने देखा और मेरे चित्त को एक अपूर्व प्रसादन प्राप्त हुआ—वैसा प्रसादन जो संस्मरणात्मक रचनाओं से प्रायः प्राप्त नहीं होता है। है तो यह संस्मरण की पुस्तक, इसमें कुछ बीती—आप या पर—घटनाओं की भाव भरी याद की गई है, पर इसमें नाटक की सजीवता तथा नुकीलापन आ गया है जो सीधा दिल को छू लेता है। मैंने, अपनी सुविधा के लिए, कला की एक परिभाषा बना ली है। कला वह जो निरीह, दुर्बल अथवा नातिसबल साधना को ले, पर उसको ही अपार शक्ति से समन्वित कर दे। गोदावरी हो तो विषमय पर अमृत का फल दे, तभी तो वह कला वस्तु होने का गौरव प्राप्त करेगी। इस कसौटी पर 'झलकियाँ' कला वस्तु होने का दावा कर सकती है।

संस्मरणीय घटनाएँ कोई विशेष महत्त्वपूर्ण नहीं वे ही साधारण सीधी-सादी। जिन्हें स्मरण किया गया है वे पात्र भी विशेष नहीं। भाषा भी कोई बहुत शानदार नहीं, विशेष अंदाज भी नहीं,—पर 'कुछ बात तो ऐसी है ही' जो दिल में चमक भर देती है। यह क्या है इसे मनोविश्लेषक या सहृदय ही समझें।

देवराज उपाध्याय

२३, अगस्त '६७
अध्यक्ष, हिन्दी विभाग,
उदयपुर विश्वविद्यालय,
उदयपुर ( राजस्थान )

## अपनी बात •

"झलकियाँ !"—मेरे पहले राजनीतिक और सामाजिक संपर्क में जमा अनुभूतियों पर आधारित घटनाओं का संकलन है। घटनाएँ आप बीती और कुछ पर बीती हैं। पुस्तक कैसी बन पड़ी है, इस बारे में क्या कहूँ! जैसी जो है, वह आपके सम्मुख है। इतना ही जानता हूँ कि अपने को और अपने पर पड़ी छाप को पूरी सचाई के साथ रखने की मैंने चेष्टा की है। पाठकों को पुस्तक रुचिकर और उपयोगी लगे तो मैं समझूँगा मेरा प्रयास सफल रहा।

१० अगस्त '६७ रतन भवन
५१ सरदार पटेल मार्ग
जयपुर

निरंजननाथ आचार्य

# क्या-कहाँ ?





# अंतिम चाह

'चिट्ठी !' आवाज के साथ दरवाजा खटखटाते डाकिए ने खत को फेंका, बड़ी उत्सुकता से खत मैंने उठाया और खोला। एक बार पढ़ा, फिर पढ़ा, और फिर पढ़ा।

वृद्ध जोधसिंह पास बैठे थे, उद्विग्न से और मौन। बोले, 'ऐसा क्या कागज है जो बार-बार पढ़ रहे हो ?'—स्वर में जोधसिंहजी के व्यंग का पुट था।

'देवीसिंह का पत्र है', मैंने जवाब दिया।

'क्या ! देवु का कागज !!' वृद्ध रोमांचित हो आए, काँपते हाथों से पत्र उन्होंने छीन लिया, आँखों में आँसू आ छलके थे। दाढ़ी और मूँछ के सघन जंगल में से झाँकते, काँपते, उनके होंठ, पत्र के रूप में 'देवु' को प्यार करने के लिए आतुर हो उठे थे।

उस नन्हे-से खत में वृद्ध की आत्मा और जीवन के अरमान भरे थे, पर न पढ़ सकने की अपनी विवशता के कारण मूक, अशांत, व्यथित, वह, उसके स्पर्श मात्र में अपने हृदय की प्यास बुझा रहे थे। आँसू बह चले थे, एक बेहाली आ छाई थी।

यह सब देख नम्रता से मैंने कहा, 'लाइए, मैं पढ़े देता हूँ।'

वृद्ध चौंके, सजग हुए, पत्र को देखा, उलटा-पलटा। पुनः मुट्ठी में दबोच लिया, मानो स्नेह को अपने अंचल से दूर करना नहीं चाहते हैं।

मैंने फिर कहा, 'मुझे दीजिए, मैं पढ़े देता हूँ।'

'क्यों ! मेरे 'देवु' का पत्र है, मैं खुद पढ़ूँगा।' वह भावावेग में बोले।

पत्र वृद्ध ने हृदय से चिपका रखा था, आँसू झर रहे थे। जानता था,

सज्जित देवीसिंह की तस्वीर टँगी हुई थी। जोधसिंह रिटायर हुआ। देवीसिंह फौज में लेफ्टिनेंट बना और वह अपने पिता के ही समान हृष्ट पुष्ट, कद्दावर तथा दिमनोरा था। अपने समय में वह एक अच्छा खिलाड़ी भी रहा था।

जब कभी गाँव का कोई आदमी मिलने आता, वे उसका ध्यान तस्वीर की ओर खींचते और कहते, 'यह है, मेरा बेटा देवीसिंह। फौज में लेफ्टिनेंट है। पहले लद्दाख में था, अब नेफा के मोर्चे पर चीनियों के दाँत खट्टे कर रहा है ।' इसी प्रकार अपने बेटे की प्रशंसा करते वह अघाते नहीं थे।

जोधसिंह नब्बे वर्ष पार कर चुके थे, वह थक चुके थे और प्रयाण चाहते थे। बस एक इच्छा शेष थी। बेटे से अन्तिम बार मिलने की तमन्ना। बेटे से मिल पाने की आशा उन्हें नहीं थी, पर आग्रह उनका जबान पर जड़ जमाए था। एक बार टेलीफोन से बात करने की इच्छा भी वह प्रकट कर चुके थे, पर नेफा और लद्दाख के मोर्चे पर से टेलीफोन से बातें कर पाना नितान्त असम्भव था। जोधसिंह मरना चाहते थे, पर बेटे से बिना मिले नहीं।

मैं भी बार-बार के उनके आग्रह से थक चुका था। उनका बुलावा आता रहता, मैं जाने में संकोच करता और रह जाता। इस प्रकार उनसे मिले एक माह से ऊपर होने आए थे, बुलावे के उनके बावजूद, मेरे पास इस बीच बराबर आते रहे। मैं द्वन्द्व में था, कैसे उन्हें सान्त्वना दूँ। बेटे से मिलने के विश्वास ने उनके जीवन को अब तक सँभाल रखा था।

शाम मुझे खबर मिली, जोधसिंह की हालत खराब है। यह सप्ताह मुश्किल से ही शायद गुजरे। मुझे याद किया था। मैं कुछ विचलित हुआ, गीता पाठ की उन्हें चाह नहीं थी, न राम-नाम सुनने की आकांक्षा। बेटे की आवाज को फोन पर सुनना ही एक मात्र उनकी अभिलाषा थी, यही था उनका पुण्यलाभ और यही था उनका मोक्ष।

× × ×

श्री ईश्वरसिंह—रिटायर्ड सैनिक। आफिसर। अच्छी पेन्शन। रसूखदार बने। दोनों को एक दूसरे पर भरोसा। सुख और स्वास्थ्य। समय के सदुपयोग योग्य अन्य कोई काम उनके पास नहीं था, किंतु दास्तानों का भण्डार उनके पास था। उन्हीं को सुनाने में वह अपना समय काटते और व्यस्त दीखते थे। आगन्तुकों का उनके यहाँ सम्मान था। उससे उन्हें खुराक मिलती थी, समय कटता था।

ईश्वरसिंहजी के यहाँ मैं पहुँचा। वे लॉन में बैठे, हुक्का गुड़गुड़ाने में मशगूल थे। मैंने नमस्कार किया। तब तो उन्होंने मुझे देखा। देखते ही छाती से लगा लिया। पीठ थपथपाते कुर्सी पर बैठने का आग्रह करते बोले, 'कहो! आज कैसे रास्ता भूल गए?'

जवाब कुछ दूँ, कि इससे पहले ही, मुझे गौर से देखते हुए बोले, 'अरे! देखते ही तुम्हें एक बात याद आ गई। वैसे भुलक्कड़ हूँ, फिर भूल जाऊँगा, कह दूँ। सुरेन्द्र का पत्र था, देवीसिंह का पता पूछा था और जोधसिंह जी का कुशल-क्षेम पूछी था।'

मैं खुद जिस बात को उठाना चाहता था वह स्वयं ही उठ आई। मुझे राहत मिली। देवासिंह के नेफा मोर्चे पर होने की सूचना, जोधसिंह जी की वृद्धावस्था, और पुत्र से मिलने की उनकी प्रचण्ड व्यग्रता का मैंने जिक्र किया।

गर्व से छाती फुलाते ईश्वरसिंह बोले, 'आखिर है सिक्ख खानदान! मैंने भी रिटायर होने से पहले, लड़के को फौज में करा दिया था—क्या भरोसा है इस जीवन का।' कहते ईश्वरसिंह चिंता में डूब गए।

विषय की ओर उनका ध्यान खींचते मैंने कहा, 'वृद्ध मरणासन्न हैं, बात मन में रह गई तो सद्गति न होगी।' वे देवासिंह से फोन पर बात करने के लिए अत्यंत व्यग्र हैं। सोचते रहे बोले, 'आखिर बात तो बूढ़े को अपने घर में ही करनी है न?'

'जी। वृद्ध का विश्वास जमेगा। सुख और सतोष से वह मर सकेंगे।'

'कौन बड़ी बात है। यहाँ फोन है आप जोधसिंहजी को ले आइयेगा। जैसा बेटा मेरा, वैसा बेटा उनका सुन्दर, देवीसिंह की तरह बातें कर लेगा।' चेहरे पर मंद मुस्कान बिखेरते ईश्वरसिंहजी ने कहा।

सहानुभूति और सहयोग के लिए धन्यवाद देकर मैंने उनसे विदा ली।

× × ×

रात्रि के साढ़े नौ बज रहे थे, बेटे से फोन पर बात होने की प्रतीक्षा में ईश्वरसिंहजी के यहाँ एक कमरे में वृद्ध जोधसिंहजी पलंग पर लेटे थे। बेटे से फोन पर मिलने की प्रसन्नता के कारण, कल रात भर वृद्ध नींद न ले सके थे। तबीयत भी आज अधिक खराब थी बोलने की शक्ति क्षीण हो चुकी थी। जो कुछ थी, उसे बेटे से बातचीत करने में खर्च करना चाहते थे। मौत की छाया चेहरे पर आ मँडराई थी, पर उसमें भी प्रसन्नता की एक झलक, झलक रही थी। पास में रखे फोन पर उनकी आँखें गड़ी थीं।

साढ़े नौ बजे टेलीफोन की घंटी बजी। वृद्ध बिजली की तरह लिपट उठ बैठे। रिसीवर को मैंने उठाते, 'हलो, हेलो,' बातचीत के दौर का बाँधा।

'हलो। कौन? देवीसिंह। लो बाजी साहब से बात करो।'

वृद्ध के चेहरे पर सरसता छा गई आत्म विभोर हो, वे बोले

'कुण देवु'। बेटा देवु! कुण? थूँ बोलरियो काई?

'हाँ। मूँ हूँ। देवीसिंह। म्हारा पगाल्लागणा जे माता जी की।'

'थूँ देवु। देवु बोल रियो है!' रुंधे कंठ से जोधसिंह अपनी आवाज को दूर फेंकते बोले, 'थूँ कठ्याम है? थणी बात री छावना तो नहीं है? कदी आवला? थूँ कठे है?'

# खंडहर बोले !

गोलकुंडा ।

विशाल खंडहरों का उजड़ा बगीचा। चट्टानों का सहारा लेती विशाल दीवार। कहीं पूरी, कहीं खड़ी हुई तो कहीं अपना नामोनिशाँ मिटाने की प्रतीक्षा में अकड़ी हुई। विस्तीर्ण और विशालकाय दीवार। छोटी-बड़ी चट्टानों पर, पहाड़ियों के घेरे में, महलों के अवशेष को अपने सीने में लपेटे, ग्रीष्म शीत, झंझावात—सबके थपेड़ों का सामना करती अब भी अडिग खड़ी है।

इनकी विशालता, सुदृढ़ता और अभेद्यता का अब कोई महत्त्व नहीं है। पर पृथ्वी पर खड़े ये भग्नावशेष आसानी से अब भी भू-लुंठित नहीं होना चाहते। इनके गर्भ में शताब्दियों की दास्तानें हैं। सीने में मूक इतिहास की धड़कन है। अस्थियाँ किसी की यहाँ समाधि में हैं, तो बरबादी किसी की यहाँ दफनाई हुई है। वैभव किसी का सीने में इसके कराह रहा है तो वीरता किसी की अचेतन में यहाँ सोई पड़ी है।

फरेब और जालसाजी इन खंडहरों में बोलती है, तो किसी के हृदय का सौन्दर्य, किसी की प्रेम गाथा, किसी की वेदना, यहाँ के अणु परमाणु के अंतराल में मौन है। इतिहासकारों के लिए ये खंडहर ऐतिहासिक सत्यासत्य के अन्वेषण का अतुल भंडार हैं तो यही भावुक व्यक्ति के लिए बोलते और जीवित खंडहर हैं।

× ×

गाइड ने कहा, 'इस किले के नौ दरवाजे हैं। बावन महराब हैं और अड़तालीस सुरंगें। कुतुब शाही वंश के सात बादशाहों ने एक सौ सत्तर वर्षों तक यहाँ राज्य किया। सुल्तान अली इस वंश के पहले

मैं अतीत के इतिहास में जा भटका। निगाह एक ऊँचे गुम्बज पर पड़ी। चूना पत्थरों से छूट रहा था। पत्थर अपनी जगह से हट गये थे। नींव खत्म रही थी और ऊँचाई जमीन की ओर खिंच रही थी। इन सब दृश्यों ने मुझे कल्पना के पंखों पर बिठा दिया।

'—आज सारी मस्जिद पर नमाज है। सामन्तों के साथ, सजे हाथी पर, बादशाह सलामत किले की ओर तशरीफ ले जा रहे हैं।

सैकड़ों को मौत के घाट उतार, बादशाह सलामत आज जंग जीत कर लौटे हैं। खुदा की कुदरत बाल-बाल मौत से बचे हैं। उसी खुशी में आज नमाज है।

"और इधर जनाने महलों में कौन है? क्या सुन्दर भवन हैं। क्या सुरम्य बगीचा। फव्वारों का श्रावण भादों लगा है। हमाम की यहाँ रँगरलियाँ हैं। सामन्त युद्ध की विभीषिका से लौटे हैं। यहाँ अब राग रंग होगा। प्रेम होगा और रसिकता यहाँ झूमेगी।

'हाय! हाय!! गजब हो गया, बादशाह सलामत का कत्ल।'

'किसने किया?'

'हुजूर। शाहजादे साहब ने।'

खामोश! कत्ल ही शाहजादे साहब, यही नहीं होगा। बादशाहत कभी नहीं मरती। न कत्ल होती है। यहाँ आँसू बहाना है मना!

× × ×

किला टूट चुका है। फौज अन्दर घुस आई है। बादशाह सलामत कैद कर लिए गए हैं। खामोश! बादशाहत कैद नहीं होती। जो कैद हो गए उनका जमाना बदल गया। अब आलमगीर औरंगजेब की हुकूमत है।

अरे! महल में यह किसकी सवारी चली आ रही है? बेगम साहबा! आलमगीर को मुबारकबाद देने—।

खामोश! जबान न हिलाना। जमाना हुकूमत के साथ चलता है। हुकूमत का शतरंज का यह खेल अमर है। मोहरे बदलते रहे हैं और बदलते रहेंगे!!

× × ×

यह देखो! किले की ऊँची और चौड़ी दीवारों व फ़सील पर तोपें तनी पड़ी हैं। इस किले की पहरेदारी का दायित्व इन पर है। आकाश और पृथ्वी की ओर अपने शीश मुँह बाए—सावधान और सतर्क। शताब्दियों से मौन हैं और अचल! गिर रही हैं, फिर भी अटल हैं, अपने अपने स्थानों पर—जैसे आदेश की प्रतीक्षा में हों!

और उधर है शस्त्रागार! यहाँ पड़ा है ढेर, सड़ रहे हथियारों का—छोटी-बड़ी बन्दूकें हैं, भाले और खड्ग हैं, तोपें और गोले हैं। जिनके खून में कभी जोश भी गरमत था, आज वे ही साथियों की क़ुर्बानी का शिकार हैं! जिनका नाज, गर्व और सम्मान था। आज वही पत्थर में सिसकती अपनी दास्तानें सुना रही हैं।

× × ×

यह किला इन बादशाहों की दुश्मनी और उनके तमाम अत्याचारों को सह चुका है। इसका मलबा बेगुनाहों के खून से रँगा पड़ा है!—अब इस ज़मीन पर क़यामत तक रह रह कर सिसकते रहना ही इनके गुनाहों की सज़ा है।

फिर भी चार दीवारों में, कभी भयंकर युद्ध का दृश्य देखता हूँ और आग से भर उठता हूँ। कभी असह्य अत्याचारों का हाल देख सिहर उठता हूँ। कभी सुरम्य भवनों में विलासी स्मृतियों में घूम रहता हूँ तो कभी अन्तःपुर की रमणियों के समक्ष में झूलता हूँ।

देखना! सावधानी से पग धरना। न जाने कौन हस्ती, कौन ललना इस ज़मीं में सो रही हो! ऐसा न हो कि अनजान उसके सीने पर तुम्हारे पैर पड़ जाएँ! यहाँ की रमणीयता और सौन्दर्य, यहाँ की मस्ती और नम्रता, यहाँ की वीरता और कायरता, कहीं तुम्हारे पाँव की आहट से चौंक, जग न पड़े। ये निद्रा में हैं। उन्हें सोने दो।

× × ×

मैं धीमे धीमे पग बढ़ाता बाहर निकल रहा था कि खण्डहरों ने पीछे से कहा

'यह अतीत का ही नहीं, वर्तमान का भी इतिहास है। वर्तमान का भी एक दिन विस्मृति के इसी अँधेरे में सोना होगा।'



और वह के साथ उपदेशक साधु के पास बैठा है। लगा जैसे वह उपदेशक से कहीं बड़ा और श्रेष्ठ हो।

मैं बैठ गया। देखा कि वह उपदेशक साधु के आडम्बर से खिन्न-सा है और उदासीन। मैं उसके और पास खिसक आया। यहाँ से वह मेरे हाव भाव और सज्जा को देख और समझ सकता था। उसकी नजर मुझसे मिली। नाक भौहों को चढ़ा मैंने उसे संकेत दिया। होंठ उसके खुले और दबी मुस्कान को उसने बाहर बिखेरा। आँख से इशारा करने पर वह उठा और दूसरी ओर चल दिया।

मैं भी उठ उसके सामने आन खड़ा हुआ। बोला, 'अरे यार। कहाँ जाते हो? यहीं बैठो न।'

'टोकेंगे तंग करेंगे।'

'क्या परवाह करते हो!' मैंने कहा।

'अच्छा। तो आओ यहीं मजा लेवें।'

दोनों वहीं बैठ गए।

मैंने कहा, 'सिगरेट।'

छूटते ही वह बोला, 'हाँ हाँ। क्या कहा।'

सिगरेट दी। उसने जलाकर गहरा कश खींचा और धीरे धीरे धुआँ नाक मुँह से निकालना शुरू किया।

मैंने अंतिम प्रश्न किया, 'आप कौन? यहाँ कब से?'

निस्संकोच छूटते ही वह बोला, 'यह क्या सवाल! यह कैसी दास्तां!! अरे भाई। मैं जैसा हूँ, वैसा दिखता तो हूँ। तुम और हम, दोनों ही इंसान और दोनों ही गरीब। जब मैं मिले सब में ही यहाँ। आप भी कमाल! क्या सवाल!'

उसके इस जवाब ने मेरे आगे के सभी प्रश्नों के प्रश्न का ढाट मरोड़ दिया। फिर भी मैंने कहा

'तो तुम शैतान हो?'

'हाँ, क्यों नहीं। क्या गुनाह?'

कुर्सी दबा बैठे। मैं भी उनसे कुछ दूर जा एक ओर बैठ गया।

मैनेजर महोदय आग बबूला हुए आए। उससे बोले, 'महाराज! निकलिए यहाँ से। दिखाई नहा देता, माँ-बहन यहाँ बैठी हैं।'

साथ ही मैनेजर ने बाबा का हाथ पकड़ा और उठा, बाहर ढकेलना चाहा। इस विकट स्थिति म पड़ने पर उसने मेरी ओर देखा। मैंने दस का एक नोट चुपके से निकाला, उसे दिखाया और गोली बना उसके पास फेंक दिया।

बाबा ने चुपके से नोट उठाया। अब क्या था। बाबा शेर थे। एक झटके से उसने अपनी बाँह छुड़ाई। एक मुस्कान, क्षणिक। फिर क्रोध म पुकारता, अपने स्वाभिमान की रक्षा करता वह बोला।

'यह होटल है। यहाँ जो पैसा देता है, वह अधिकार रखता है। जा, नहीं हटता। नहीं हटूँगा।'

मैनेजर बोला, 'पैसा! और तेरे पास! बाबा! सब होटलवाले तुम्हारे नाम को रोते हैं। इज्जत से बाहर हो जाइए वरना ।"

'वरना क्या? शैतान! बेइज्जती करता है। यह है' वह उसने दस का नोट मैनेजर पर फेंका।

होटल में एक सन्नाटा। मालिक स्तब्ध विमूढ़। मैनेजर चक्कर म। अब शैतान उसका मेहमान और सम्मान उसका अधिकार।

मेरी ओर संकेत करता और हुक्म देता मैनेजर से वह बोला, 'जा, मेरे इन मेहमान के लिए और हमारे लिए—चाय, आइसक्रीम और समोसे ला।'

मैनेजर ने गुस्से को निगला और सब करना शुरू किया। महाराज रोष प्रकट करता, बड़बड़ाता, खाता रहा। खाने पर बिल माँगा। चुकाया। पचास पैसे टिप्स और चेपते बाबा बोला, 'समझे! आइन्दा ऐसी हरकत न हो।'

वह उठा और बाहर चल दिया। म बैठा रहा। उसके कुछ दूर निकल जाने पर, होटल का मालिक दौड़ा पास आया। बोला, 'साहब!

गिरफ्तार हो जाओगे! यहाँ भाषण देना मना है। पुलिस ने कहलाया है। भागो यहाँ से।' वह दूर खड़े पुलिस मैन की ओर उसने संकेत किया।

श्रोता चकित। साधु भी उलझन में। भाषण बन्द हो गया था। वह मरे दम उठा। बाबा को घृणा से घूरता एक ओर चल दिया। मुझे भी आश्चर्य था। बाबा के इस व्यवहार को मैं पकड़ नहीं पा रहा था। भीड़ छँटने पर, बाबा को अपनी ओर इशारे से बुलाया। थोड़ी ही देर में, वह मेरे पास आ बैठा।

मैंने कहा, 'तुमने यह क्या किया?'

बिना किसी दुविधा के वह तुरन्त बोला, 'कुछ नहीं किया। पुलिस वाले ने काम बताया सो कर दिया।'

'तुम गुण्डे हो यार। चलते रास्ते छेड़खानी करते हो।' उसने भेष पर छींटा कसते मैंने कहा।

'अरे यार! इस पर भी तो लोग पीछे पड़े रहते हैं। तुम आओ अपनी कुटिया पर तो देखो और जानो। रात रात भर जागना पड़ता है। कोई दवा माँगता है। कोई लड़का। किसी के भूत चिपटा है तो किसी के पिशाच। मैं बड़ा परेशान रहता हूँ। सच कहता हूँ लोगों से कि देखो, मैं हूँ इनका कुछ नहीं। न सिद्ध हूँ, न संत। लेकिन लोग हैं कि इस पर भी मेरा पीछा नहीं छोड़ते। उल्टे और दौड़ते हैं।' यह कह उसने मुझसे भी अपना पिंड छुड़ाना चाहा।

मैंने कहा, 'यार! साधु के वेष में तुम एक गुण्डे हो। कुटिया पर तुम्हारी आएँ तो खातिर करोगे?'

"क्या नहीं! आओ और जरूर आओ। तुम्हें माल खिलाएंगे। आटा ले आएंगे और कुछ घी और शक्कर। आम तले बाटी बना लेंगे और लड्डू। बर्तन एक है, दूसरा माँग लेंगे। आना क्या प्यारे! साथ चलो। माल छानेंगे।'

उसकी बातों ने एक अच्छी खासी पिकनिक का समाँ बाँध दिया।

हो गया और बोला, 'अरे यार! चना जोर गर्म खाओगे?'

मैं बोला, 'हाँ हाँ! आपके लिए लाऊँ क्या?'

'लाना क्या। यह सब अपने ही बच्चे हैं। ऐ चनेवाले! आना इधर।'

कहने की देर न थी कि चनेवाला आ धमका। वह खाता रहा, मैं खरीदता रहा। उसे परवाह न थी मेरे खाने न खाने की। हाँ, बीच बीच में इसरार जरूर हो जाता था।

'चना जायकेदार है। नमक और खटाई सभी अंदाज से पड़ी है।'

वह कह रहा था और मैं देख रहा था कि उसकी पैनी दृष्टि चारों ओर घूम रही थी मानों किसी की खोज और शिकार में हो।

मैं कुछ दूर जा बैठ गया। बच्चे खेल रहे थे। उन्हें देखने लगा। ध्यान टूटा तो फिर बाबा का ध्यान आया। देखा कि कुछ कालेज के लड़कों के बीच, कुछ दूरी पर, बेंच पर बैठे हैं। धड़ल्ले से धूम्रपान में व्यस्त। रात हो आई थी। मुझे भी पार्क से जाना था। मैं उसके पास पहुँचा। कहा, 'महाराज! अच्छा तो चलूँ।'

'अरे यार! कहाँ जाते हो। चलो तुम्हें अच्छी जगह पर ले चलते हैं। वहाँ हनुमानजी के भजन भाव होंगे।' लड़कों से अपने को मेरी ओर मोड़ते वह बोला।

मैंने कहा, 'यार! किस प्रपंच में पड़ रहते हो। साधु होकर लड़कों के साथ सिगरेट पान।'

'देखो यार शिक्षा मत दो। यह सब बन्धन मैं तोड़ चुका हूँ। मैं अपने तरीके का आदमी हूँ। जिन्दगी की खुशनुमाँ देखना चाहता हूँ और जिंदा दिली से जीना।' वह बोला।

मैं अपने डेरे पर लौट आया। वह न मालूम कहाँ रहा।

× × ×

चौथा दिन! आखिरी दिन आबू पहाड़ के ठहराव का। आज बाबा के जीवन का पेंदा मैं निकाल लेना चाहता था। उसी उद्देश्य और

# शराबी हूँ, हैवान नहीं।

कमलाकर और कन्हैयालाल दोनों जिगरी दोस्त। साथ कालेज म पढे, साथ होस्टल में रहे। शिक्षा समाप्ति के बाद दोनों ने जीवन के विभिन्न क्षेत्रों को अपनाया। कमलाकर कूदे राजनीति म तो कन्हैयालाल ने वकालत को चुना।

कमलाकर राजनीति के चक्कर म पड अनेकों बार जेल गए। यातनाएँ सही और कष्ट। लगन और सेवा के बल पर वह थोडे ही समय में जनता के प्रिय हो गए। राजनीति के क्षेत्र में भी एक स्थान उनका बन गया। जहाँ तक प्रश्न था पारिवारिक जीवन का, वह और अस्त व्यस्त ही हुआ था। पैसे की तगी से गृहस्थ जीवन त्रस्त और आतंकित था।

कन्हैयालाल ने भी मेहनत और लगन से वकालत म अपने को अच्छा जमा लिया था। अच्छा कमाया, खर्चा और जोडा भी। स्वभाव से अल्हड, मुक्त और निर्द्वन्द्व। आजादी के परवानों की उन्होंने खुले दिल सहायता की, पर छिपे। सुना था, वकालत और ईमानदारी साथ नहा निभती है। उसका निभाव और जमाव देखा तो कन्हैयालाल में। वह ईमानदार था। उसका दृष्टिकोण माननीय था। मिजाज का वह गरीब परवर। आमद का एक अच्छा भाग गरीबों म बँट जाता।

साय पाँच के बाद कन्हैयालाल का आफिस क्लब बन जाता था। दिल मिले दोस्तों का केन्द्र! राजनीति की पैंतरेबाजी और वकालती नोंक झोंक से दूर! शारीरिक और मानसिक थकान और तनाव को दूर करने और रसने का एक साधन। कन्हैयालाल को एक चस्का था शराब का। वह पीता था और खूब पीता था। खुले आम पीता था, छिपाकर

जिन्दगी के अंतर को उसने समझा। बोला, 'हमारा क्या है। हम हैं हुकूमत की रियाया। पंद्रह साल की वकालत ने मुझे सब कुछ दिया है। धन दौलत, मान-सम्मान। जनता के दिल को भी मानने लगा हूँ। वकालत के समय डट कर वकालत करता हूँ। फुरसत के समय उतना ही डट कर पीता हूँ। किसी को विक्षुब्ध करके नहीं पीता। कमलाकर, मेरा व्यसन मेरा अपना है। जन जीवन से उसका वास्ता नहीं। मदहोशी मेरी अपनी है। लक्ष्य है मेरा जन हित और जन सेवा।'

'हाँ भाई!' व्यंग करते कमलाकर बोला, 'जीवन तो हमारा ही जनता से वास्ता रखता है। हमारी जिंदगी है खुली पुस्तक! व्यक्तिगत जिन्दगी, इस जिन्दगी में हमें कहाँ नसीब है।'

× × ×

धीरे धीरे कमलाकर हुकूमत के नशे में तल्लीन होता गया। स्त्रियों और कन्याओं के प्रति उसका झुकाव, धन पतियों के प्रति उसका पक्ष पात, निरन्तर बढ़ता गया। यों धीरे धीरे वह जनता की आलोचना का विषय बनता गया। प्रतिष्ठा उसकी बिगड़ने लगी। अंकुरित विनाश के इस पौधे को मुख्य मंत्री देखने में असमर्थ थे। वह थे मदहोश, सत्ता के हाथी पर सवार! जनता कुचली जा रही थी। और यों वह जनता से दिन प्रति दिन दूर, और, और दूर होते जा रहे थे। जाने अनजाने में अहंकार उन्हें ग्रसता गया और वह उसके ग्रास बनते रहे। शासन ढलता गया।

× × ×

चुनाव! जैसे-जैसे तारीखें नजदीक आती गई, राजनैतिक चहल पहल बढ़ती गई। कमलाकर के मुकाबले, विभिन्न दल अपना-अपना उम्मीदवार खड़ा करने में जुटे थे। जितने नाम सामने आये, सब कम लाकर से हल्के पड़ते थे। दिनों तक मैदान में कमलाकर के नाम की ही गूँज रही। नामजदगी के दो दिन और शेष थे। कन्हैयालाल का नाम भी जनता के सामने आया। भ्रांतियाँ फैलीं। कोई उसे शराबी कहता तो कोई आरामतलब। पर आम जनता उसके पक्ष में थी। पलड़ा कभी

निजी सम्बंधों का बखान था !—बीच-बीच म नारों और तालियों की गड़गड़ाहट ।

उपस्थित जन-समुदाय के मानस को अपने पक्ष में उभरता समझ, कमलाकर भाषण म, कन्हैयालाल की यत्र-तत्र खिल्लियाँ उड़ाने और व्यक्तिगत छींटाकशी पर उतर आये थे । भाषण समाप्त हुआ । जनता पर उसके असर को देख, कार्यकर्ताओं और स्वय कमलाकर को भी अपनी शक्ति और विजय म पूर्ण विश्वास हो चला था ।

रात के ग्यारह बज आए थे । जनता खिसकने लगी थी । कन्हैयालाल को अब बोलना था । समय था कम और कहना था उसे बहुत कुछ । अपने को उसने सयत किया । विश्वास और साहस के साथ टूटती जनता को सबोधन कर उसने अपना भाषण प्रारम्भ किया

'मुझ शराबी के भी कुछ बिखरे श द सुनते जाइए ! शराबी कम बोलता है, पर जब बोलता है तो जिंदगी के अनुभव से बोलता है ।'

जादुई प्रभाव ! उठते उठते लोग बैठ गए । चलते-चलते ठिठक गए । लोगों को लगा मानों शराबी क रूप में कोइ देव पुरुष उनसे कुछ कह रहा है । इस चमत्कार को देख कन्हैयालाल का हौसला बुलन्द हुआ । धारा प्रवाह उसका भाषण चल पडा ।

'आप जानते ही हैं, कमलाकर मेरे पुराने मित्र ह । चुनाव में हम एक दूसरे के विरोध म खड़े हैं । अलग अलग हमारे दृष्टिकोण हैं । बद किस्मती से मैं शराबी हूँ । अब भी नशे म हूँ । कमलाकर भी नशे में हैं—हुकूमत क ! क्या यह सच नहीं ? सो हम दोनों अपने-अपने नशे में हैं और अधे हैं । मेरा नशा, आप जानते हैं, मेरे तक ही सीमित है । उससे किसी का कुछ बिगडा नहीं । बिगाड हुआ या सुधार, जो हुआ सो मेरा । पर मेरे दोस्त कमलाकर का नशा जुल्म ढा रहा है । यह वक्त बीती बेवाओं को याद कराने और उनके गीत गाने का नहीं है । आप क्या कर रहे ह और आगे आपको क्या करना है ? प्रश्न यह है जो आज से सबध रखता है । मैं शराबी हूँ । आजाद तबीयत हूँ । आपसे छिपा

और कन्हैयालाल ने बोतल को जमीन पर दे मारा। जनता की करतल ध्वनि ने अपनी मूक सहमति प्रकट की।

× × ×

सुना गया, कन्हैयालाल की मजूषाओं में मतपत्र ही मतपत्र थे। और कमलाकर की मजूषाओं में मतपत्रों के साथ-साथ, आरोप-पत्रों एवं महिलाओं के चित्रों की भी भरमार थी!



'कौन बाबूजी ! वह लम्बी नुकीली मूँछोंवाला ?'

'हाँ हाँ, वही कद्दावर !'

'वह हमारा प्रेसीडेंट है साहब ! हम लोगों में बस वही है जो एक बात बोलता है। सवारी बैठे या न बैठे। उसे चिंता नहीं। जो मुँह से निकल गया, निकल गया। निकली बात वह कभी नहीं बदलता।'

मुसाफिर की जिज्ञासा बढ़ी और उसने पूछा, 'आखिर है कौन ? शक्ल सूरत से तो खानदानी नजर आता है।'

'आपने ठीक पहचाना बाबूजी ! बड़े ऊँचे खानदान का है। राजा हरिश्चन्द्र पर भी मुसीबत आई थी। अपने बुरे दिन गुजार रहा है, बाबूजी !'

मुसाफिर की जिज्ञासा में घी की आहुति पड़ी। वह और भड़की। बोला, 'आखिर यह सब क्या किस्सा है ? कुछ खुलासा कहो।'

'बाबू ! बस हमारा प्रेसीडेंट जो है न ! राजा जगबहादुर का लड़का है। मेवाड़ के सोलह प्रमुख ठिकानों में इसका बड़ा ठिकाना था। दरवाजे पर हाथी झूमते थे इसके, बाबू ! इसके पिता बड़े हजूर महाराणा की मूँछ के बाल थे ! एक लाख की रोटी थी साहब ! जग में पुरखाओं ने इसके सिर कटवाए हैं। बड़ा रुतबा था, बड़ी इज्जत थी। दस साल तक तो हमारा यह प्रसीडेंट हिंडोले से ही नीचे नहीं उतरा, साहब ! चाकर थे, दासियाँ थीं। बड़ा बंगला था। एक समय था ! पर बाबू दिन बदलते देर नहीं लगती। जाने दो बाबू। सुना है रोजी के वक्त बदकिस्मती का नाम लेने से सारा दिन खराब जाता है।' यह कहते ताँगेवाले ने घोड़े के चाबुक मारा।

कहानी कुछ कम रोचक न थी, मुसाफिर की जिज्ञासा और भड़क उठी थी, ताँगेवाले को खतरा था अपनी रोजी का ! चार आने तय हुए थे, मुसाफिर ने उसे एक रुपया देने को कहा। ताँगेवाले को बदकिस्मती किस्मत में बदलती नजर आई। वह बोल चला।

'बाबू ! बिगड़े की दास्ताँ, काल रात की तरह लम्बी होती है हम बड़

× × ×

इन दो साल इस बात को हुए गुजरे हैं। मुसाफिर दास्तान का दर्द लिए कहाँ विलीन हुआ कौन जाने! बल्लबहादुर ताँगा चलाते हुए भी अपनी परम्परागत वंश प्रतिष्ठा और राजपूती आन को न तो भूल ही सका और न वह उसे छोड़ ही सका।

ताँगेवालों से वह सब तरह भिन्न था। आदत में, व्यवहार में, रहन सहन में। सुडौल शरीर, उस पर ब्रिजिस और कोट। सुनी पगड़ी और बल खाई मूँछें। मुसाफिर उसे ताँगावाला समझते तो आखिर कैसे। नतीजा था उसकी रोजी दूसरों के मुकाबले कुछ न हो पाती थी।

ताँगा सुन्दर, घोड़ा पानीदार, चालक जानदार—सब कुछ था। पर कुछ न था। रोजी का मसला बल्लबहादुर के लिए अच्छा खासा सिरदर्द था। सवारियों को जमाने का काम उसका पुराना हजूरी (सेवक) करता था। सवारियाँ पूरी होने पर वह रास बल्लबहादुर को सँभला देता। इस तरह मालिक और सेवक, एक-दूसरे पर आश्रित, जैसे तैसे अपनी गुजर कर रहे थे।

× × ×

ताँगा लेने और चलाने से पूर्व, बल्लबहादुर ने पन्द्रह वर्ष, सामन्त शाही के अनुशासन में गुजारे थे। सुबह होते ही लम्बी अँगरखी, कमर बँधा, उस पर परतल्ला और कटार, सिर पर पगड़ी और पन्नेखड़ी, इस सजधज के साथ वह महाराणा के दरबार में मुजरे के लिए जाते थे। लौटने पर सामन्तों के साथ ही भोजन करते। बल्लबहादुर के पिता जगबहादुर अपनी जागीर के पाटवी पुत्र थे। जागीर वापिस मिल जाने की सम्भावना के कारण उनके मान और मर्यादा में अधिक क्षति नहीं हुई थी। यही कारण था कि बल्लबहादुर का विवाह महाराणा के खर्च से बड़े ठाठ-बाट से हुआ था।

बड़े हजूर की मौत के बाद समय ने पल्टा खाया। नए महाराणा ने गद्दी पर बैठते ही बल्लबहादुर को दी जाती सभी सुविधाएँ बन्द कर

प्रतिष्ठित नागरिकों का समूह। अंत में था, महाराणा प्रताप का हाथी। स्वर्ण की अम्बारी। उस पर बैठे थे राणा प्रताप! सैन्य वेश में!! आँखें बड़ी, छाती चौड़ी, विशाल भाल, लम्बा कद, सिर पर लोहे का टोप, जिस्म पर जरे बख्तर और हाथ में भाला, एकदम राणा प्रताप! जनता के आकर्षण का एकमात्र केन्द्र!!

'महाराणा की जय!' का उद्घोष, वातावरण को वीरोचित भावनाओं से ओतप्रोत कर रहा था। राणा प्रताप के रूप में, हाथी पर बैठा अजनबी मौन था, पर सजग। अतीत की स्मृतियों में वह उलझ आया था।

असंख्य व्यक्तियों को श्रद्धा और सम्मान की भावनाओं से अपनी ओर देखते और अभिनन्दन करते देख, वह अपने को भूल चुका था। वह राणा प्रताप था। उनका तेज, उनका शौर्य और साहस, उसमें दमकने लगा था।

जलूस शनै शनै शहर के प्रमुख मार्गों से होता, अपने गन्तव्य पर आ पहुँचा। यहाँ महाराणा के सभापतित्व में प्रताप जयंती समारोह होनेवाला था।

आजाद मैदान की प्रमुख बारादरी पर काश्मीरी गालीचा बिछा था। बारादरी के बीचो-बीच, स्वर्ण छत्र मण्डित सिंहासन पर, महाराणा आसीन थे। दोनों ओर, सामन्ती पोशाक में, खिदमतगार चँवर कर रहे थे। सामने एक ओर मेवाड़ के प्रमुख सामन्त, अपनी प्रतिष्ठा और राज्य सम्मान के क्रमानुसार अपने अपने आसनों पर विराजे थे। दूसरी ओर बैठे थे राज्य के मन्त्रीगण और उच्च पदाधिकारी।

जलूस की शान शौकत का बखान करने के बाद एक प्रमुख सामन्त राव सलूम्बर ने निवेदन किया, 'अन्नदाता! महाराणा प्रताप की शक्ल में किसी ऐरे गैरे आदमी का हाथी पर बैठाया जाना और फिर 'महाराणा प्रताप की जय!' के उद्घोषों से ऐसे व्यक्ति का अभिनन्दन होना, अन्नदाता! यह तो मेवाड़ की परम्पराओं का मखौल है। एक साधारण व्यक्ति

पुनः आज्ञा हुई 'इसे दूर फेंक दिया जाए।'

आज्ञा को सुनते ही महाराणा प्रताप का वेश वाला उठा, 'किसको दूर फेंक दिया जाए, अन्नदाता! अन्नदाता के पूर्वज को! उस राणा प्रताप को, जिसके यश पर आपका खानदान जीवित है। उस प्रताप के कवच, ढाल, शूल, तलवार के रूप में उसके शौर्य को आप जूतियों से रौंदना चाहते हैं!'

अपमान से क्रोधित, आग के गोले उगलता, रक्तरंजित आँखों से महाराणा को घूरता वह बोलता गया,

'जाओ, अब कहो अन्नदाता से। ताँगा चलाते हुए भी इस चाकर का स्वाभिमान खत्म नहीं हुआ है। राणा प्रताप को मेरे पुरखाओं ने भी सिर भेंट किए हैं। मेरी रगों में भी वही खून दौड़ रहा है। मेरा स्थान इन सामन्तों से नीचे नहीं। जो भी हो अभी मैं राणा प्रताप हूँ।'—कहता वह सिपाहियों के व्यूह को तोड़ता, वेग से आगे बढ़ता, महाराणा के नजदीक पहुँच गया।

दरबार में खलबली मच गई। दरबारी किंकर्तव्यविमूढ़, खड़े के खड़े रह गए।

सामन्त आपा खो चुका था। महाराणा की हुकूमत से टकराने का नतीजा, उस राजपूत के दिमाग से परे था। आखिर वही हुआ जो सामन्ती युग में होता आया था। दूसरे दिन लोगों ने उसे कठघरे के सींखचों में देखा। लगता था, मानों राणा प्रताप स्वयं ही अकबर की नजरबंदी में बन्द हो।

---

'बाबूजी ! यह तो सब मौसम पर मुनस्सर है।'

'फिर भी—?'

'यही हुजूर ! डेढ़-सौ रुपए के आस-पास महीने में हो जाता है।'

'और सरकार को टैक्स कितना देना पड़ता है ?'

'एक पैसा रोज का बाबूजी !'

आश्चर्य में पड़ा, 'एक पैसा रोज ?'

'आपको ताज्जुब होता है बाबूजी ! पर बाबूजी ! आज जहाँ से रेल गुजरती है, उस जमीन पर पहले हम आदमियों का ही कब्जा था, हम लोगों की यहाँ आबाद बस्ती थी। सरकार ने जमीन ले ली, रेल लाइन निकली, आप जानते ही हैं बाबूजी, सरकार के सामने किसकी चली है। हम लोग शरणार्थियों की तरह इधर-उधर बसाए गए। और सरकार ने हमारी इमदाद में हर की पैड़ी पर हजामत करने का यह स्थान सुरक्षित कर दिया। तब से हमारी यहाँ की बैठक का, एक पैसा रोज, हमसे लिया जाता है।'

मैंने पूछा 'यह सब लेनी में है या जबानी ?'

वह बोला, 'बाबूजी हम नाई हैं। हमारी जाति चतुर और चालाक होती है हम सब समझते हैं, यह सब लेखा में है। बाकायदा एग्रीमेंट है इसका।'

अब हमारी बातचीत एक ताल मेल से चल निकली थी। मैं हजामत भी बनवा रहा था और साथ ही उस आदमी को परख भी रहा था। हजाम भी समझ गया था कि आज उसके हाथ में किसी काबिल आदमी का सर आया है मैं मौन रहा, वह भी चुप्पी साधे रहा कैंची उसकी चलती रही।

मैंने स्वामोशी तोड़ी, पूछा, 'रात दिन तुम हजामत बनाते हो, ऐसे व्यथित लोगों की, जिनकी हजामत में तुमको प्रसन्नता नहीं होता, बेचैन, सतत, वे अपनी पीड़ा और दर्द लिए तुमसे मुंडन कराते हैं।'

गत्रत कर डालोगे। ऐसा न करो।'

वह भी पवित्र और मैं भी पवित्र। मेरी भौंह में एक सफ़ेद बाल उसको दिखाई दिया था। बाल क्या? जैसे खूँखार नाग था। भौंह के काले बालों में से बाहर झाँकता हुआ, जैसे मेरी जवानी को ही वह चुनौती दे रहा था। उस पर कैंची चलाकर हज्जाम उसका अभिमान का नोंचना चाहता था।

मैंने उससे कहा, 'यह गंगा का किनारा! आत्म परीक्षण का यह स्थल!! अहं को धोने का यह साधना केन्द्र!!! फिर यह कैसा तुम्हारा घातक आक्रमण, इस सफ़ेद बाल की बेकसी पर? जो बाल मुझ को मानी जीवन की नियमता का बोध कराता है, उस पर तुम्हारा आघात।'

हज्जाम मानो दार्शनिक था, जीवन की यथार्थता को वह समझता था। कैंची उसने रखी, भौंह को सँवार, सफ़ेद बाल उसने और बाहर निकाला। उसने अपना सिर नवाया और दोनों हाथों से प्रणाम किया। जैसे वह मेरा मज़ाक कर रहा था।

जाने के लिए मैंने हज्जाम को नमस्कार किया। उसने भी झुक कर प्रणाम किया। मानो दो मोतियों बिदाई ले रहे थे। मैं तो चलने को था किन्तु अब भी हज्जाम को यह विश्वास था कि जैसे मैं उसको पर्याप्त पारिश्रमिक इनाम में देनेवाला हूँ। उसकी जिज्ञासा, आतुरता और बेचैनी को देखकर, न जाने क्यों, उसके मन का पारा देने की मुझे सूझी—एक मानसिक धक्का!

मैंने कहा, 'क्या कहूँ। आज एक ग़लती कर गया। चला आया, जल्दी से स्नान करने के लिए। ज़्यादा हजामत कराने का नहीं था। और डर भी था कि अगर पैसा जेब में ले गया तो मुमकिन है जेब कतरों के हाथ मेरी जेब पड़ जाए। इससे खाली जेब ही चला आया। अभी तो आपको कुछ भी देने में, मैं विवश हूँ। गंगा का यह किनारा है। बड़ा पवित्र है। यहाँ आकर आदमी बेईमानी नहीं करता। बेईमान

बेईमान समझोगे और मैं भी तुमको भला आदमी नहीं। जो अविश्वास करता है, वह भी तो भला नहीं।'

मैं नमस्कार कर उठ खड़ा हुआ। तब हज्जाम ने कहा, 'आप कष्ट मत करियेगा, पैसा भेजने का। मैं समझूँगा, आज की कमाई गंगा माई को भेंट कर दी।'

मैंने उसको धन्यवाद दिया और कहा, 'तुम मुझसे बहुत ऊँचे हो। मुझसे कहीं अधिक श्रद्धा है तुम्हारी गंगा माई में। जो मजदूरी नहीं आयी है, उसको भी तुम गंगा की अर्चना में समर्पित कर रहे हो।'

मैं रवाना हुआ, तिरछी नजर से देखा, वह अपना सामान सम्हाल रहा था। शायद सोचता होगा 'आज किस मनहूस का मुँह देखा। शराफ की शक्ल में एक शैतान आ टकराया। क्या अच्छी बात कर गया। दर्शनशास्त्र के क्या सुन्दर विचार रख गया। हजारों आदमी इन हाथों से निकाल दिए, पर यह तो मुझको भी धोखा दे गया।'

कुछ आगे जा, मैं रुका, और लौट, फिर उसकी बेंच पर आ बैठा। उसका विश्वास लौटा। समझा मैंने मजाक की थी। मैंने जेब में हाथ डाला, एक चवन्नी निकाल उसको दी। वह ठमक गया। उद्विग्न होकर उसने मेरी ओर देखा, बोला, 'यह क्या ? बाबूजी !'

मैंने कहा, 'इतनी मेहनत तुमने की और मैं तुमको पर्याप्त पारिश्रमिक न दूँ, यह कैसे हो सकता है ?'

'किन्तु बाबूजी ! यह चवन्नी क्या ज्यादा है ?' चवन्नी में तो कलम निकाली जाती है।'

मैंने कहा, 'गंगा किनारे तो अर्चना होती है। सेवा होती है। यहाँ जजमान से माँगते नहीं, श्रद्धा से जजमान देता है।'

वह बोला, 'बाबूजी। इसको भी ले जाओ। मुझे कुछ नहीं चाहिए।'

मैं फिर आगे बढ़ा, लौटा, अबकी बार अठन्नी दी। इसको भी उसने मजाक समझा, इसके बाद वह बेंच पर बैठ गया और कहने लगा।

